# उपोद्घात

## १. प्रास्ताविक

नामघोषा का सक्षिप्त रचनातर, जो असमिया मे प्रकाशित किया गया था, उसका यह नागरी सस्करण, मैत्री-आश्रम के प्रकाशन के तौर पर, सर्व-सेवा-सघ की ओर से, प्रकाशित किया जा रहा है, यह खुशी की बात है। वह असम के वाहर, और असम मे भी, लोक-भोग्य होगा, ऐसी मै आशा करता हूँ।

भारत की सव प्रातीय भाषाओ का अध्ययन करने की जरूरत मुझे पडी। और प्रेमपूर्वक मैने उनका अध्ययन किया। उससे मुझे वहुत आनद हुआ, और लाभ भी हुआ। भूदान के काम को भी उससे गति मिली। लेकिन उसके लिए अनेक लिपियाँ पढने की तकलीफ आँख को हुई। वह कर्तव्य-भावना से सहन की गयी। अगर ये सव भाषाएँ नागरी लिपि में होती, तो वहुत कम समय में, और विना तकलीफ के, मेरा काम हो जाता। इसलिए मेरा आग्रह रहा है, कि ये भाषाएँ नागरी मे भी लिखी जायँ। मैं "भी" कह रहा हूँ, "ही" नही। क्योकि उन-उन लिपियो का अपना इतिहास है। शायद अपना अलग सस्कार भी है। और ममत्व तो है ही। इसलिए उनका अपना स्थान कायम रखकर उनके साथ नागरी भी चले, तो भारत की एकता के लिए वह लाभदायी होगा।

हमारी पदयात्रा में जापान के एक भिक्षु श्री इमाइ कुछ महीने रहे थे। उनके पास जापानी सीखने का भी मुझे मौका मिला था। मैंने देखा, कि जापानी के लिए नागरी वहुत अच्छी तरह चल सकती है। और इन दिनो,

शाति-निकेतन के प्रोफेसर श्री नारायण सेन के साथ चीनी भापा की पाठ्य-पुस्तक हिन्दी मे वनाने की कोशिश की। तव प्रोफेसर साहव को महसूस हुआ, कि चीनी शव्दो का ठीक उच्चारण नागरी मे लिखा जा सकता है। चीनी और जापानी का यह अनुभव, यहाँ मै इसलिए वता रहा हूँ, कि वे दोनो भापाएँ एक सुवोव लिपि की तलाश मे है। अगर भारतभर मे नागरी चले, तो वह भारत के वाहर भी काम दे सकती है, इसका हमे ख्याल आ जाय। खैर, वह तो भविष्य के गर्भ में है, और उसकी मुझे कोई आसक्ति नही।

इस सस्करण मे असमिया व्याकरण की रूपरेखा थोडे में दी गयी है। अत म कठिन शव्दो का अर्थ भी दिया है। दोनो की मदद से, हिंदी जाननेवालो को यह पुस्तक, पढने में, लगभग हिंदी जैसी ही मालूम होगी। माधवदेव की भापा पर व्रज भापा का असर रहा है, ऐसा असमिया के विद्वानो का मत है।

पुस्तक के रचनाक्रम के विपय में, असमिया आवृत्ति की प्रस्तावना मे विवरण आया है। वह प्रस्तावना इस पुस्तक में दी गयी है। इसलिए, उस विषय मे और कुछ खास कहने का रहता नही।

*  *  *

## २. अंतरंग निरीक्षण

अव हम ग्रथ के अतरग को देखेंगे। प्रथम ही ध्यान खीचता है "मुक्तित निस्पृह जिटो"। मुक्ति के विषय में निरभिलापता। भारतीय भक्ति-धारा का यह एक सर्वमान्य विचार है। "नैतान् विहाय कृपणान् विमुमुक्ष एक"—"दीनजनो को छोडकर, मैं अकेला मुक्त नही होना चाहता"। यह प्रह्लाद का वचन सुप्रसिद्ध है। लेकिन, नामघोपा के आरभ में ही इस विचार को पाकर चित्त सहज ही आकृष्ट होता है। पर इसका अर्थ यह नही, कि मानव जीवन के अतिम लक्ष्य के तौर पर मुक्ति अमान्य है (३४४)।

**१. मुक्ति-नि स्पृहता**

जहाँ मुक्ति के विपय मे भी नि स्पृहता आयी, वहाँ अन्य सव आशाओ का परित्याग अपेक्षित ही है (३ड–६९)। भगवान् स्वय "निराशा" के ईश्वर है (२०१)।

"निराशा" शब्द से रसहीनता न समझी जाय। प्रथम पद्य मे ही

**२ रसमय भक्ति**

"रसमय" भक्ति की माँग है। और ग्रथ की समाप्ति "एहु रस माधव मूरुसमति गावें" (५००) इस वचन से होती है। इस तरह ग्रथ की रचना रसादि-रसान्त है।

"रसमय" भक्ति तो सभी वैष्णवो ने मानी है। लेकिन उस रस मे वे ऐसे वह जाते है, कि भक्ति को वैपयिक शृंगार का रूप आता है। नामघोषा

**३ नैर्मल्य**

इस दोप से सर्वथा मुक्त है। यहाँ का सारा वातावरण अत्यन्त निर्मल है। हर साधन निर्मल होना चाहिए, इसीकी यहाँ चिता है। निर्मल रति (६५, १३३), निर्मल आनद (२८४), निर्मल धर्म (३९७), निर्मल भक्ति (१३६), निर्मल ज्ञान (६७), इस तरह अनेक स्थानो मे निर्मलता पर जोर दिया है। जैसे शरत्-काल पानी को निर्मल वनाता है, वैसे हरि-नाम, चित्त मे प्रवेश करके, उसको निर्मल वनाता है (१९०)। चित्त-नैर्मल्य के लिए ही भक्ति का विधान है (२६७)। अगर भक्ति के मिष से चित्त विपयासक्त हो जाय, तो भक्ति ने आत्महत्या ही कर ली।

जैसे भक्ति-मार्गी, रस-कल्पना-ग्रस्त होकर, एक वाजू वह जाते है, वैसे समाज-सुधारक, लोगो के दुराचारो के खडन में पडकर, दूसरी तरफ वह

**४ सौम्य रीति**

जाते है। तमोगुण के तीव्र खडन मे भी, तमोगुण आ जाता है। दुराचारो का खडन जरूर होना चाहिए। लेकिन वह, सौम्य, और सानुरूप, होना चाहिए। माधवदेवने जहाँ भी खडन किया है, सौम्य रीति से किया है। जिसे मै "उपहार" पद्धति कहता हूँ, उसका दर्शन यहाँ होता है। "प्रहार" एकाध प्रसग में ही हुआ है (२२४)। एक जगह दुर्जन को "सज्जन" ही कहा है (२९७)।

भक्ति-मार्ग अत्यन्त सुलभ है। नाम-स्मरण मे तो कोई प्रयास ही किसीने माना नही (३५९)। ससार-व्याधि के लिए नाम महौषध है (२१९)। लेकिन उसके साथ माधवदेव ने एक पथ्य बताया– कि हमारे हाथ मे किसी पर अन्याय न हो। "दण्डधारी" भगवान्, हृदय मे विराजमान है, इसका ख्याल रखा जाय (२४२)। अन्याय से बचना, खास करके जब कि समाज-रचना की बुनियाद मे ही उच्च-नीचता, वैषम्य, और नाना प्रकार के भेद पडे हो, मामूली बात नही। इसके लिए परम यत्न करना होगा (३६०)। माधवदेव हमे आगाह कर रहे है, कि यद्यपि हरिनाम सर्व-पाप-मोचक है, तथापि, अगर हम "देह-धन-जन-अर्थ-लोभे" अन्यायमूलक जीवन बिताते जायँ, और उधर नाम भी लिया करे, तो वह नाम "तारिते शीघ्रे नपारे" (४६४)। नाम-स्मरण के साथ जब अन्याय-निवृत्ति का कार्यक्रम जुड जाता है, तब भक्ति-मार्ग का एक विशाल, व्यापक, विश्वरूप-सा हमारे सामने खडा होता है। इसलिए माधवदेव, भक्त-लक्षण मे वर्णन करते है—"वह लोक-हित की निरतर चिंता करता है। उसका चित्त करुणा रस से भरा हुआ है। परिणाम की चिंता किये बिना, वह अपने ही गुण में तुष्ट है। और वह सर्वथा अहकार-मुक्त है।" (४७२)।

**५. अन्यायमोचन**

अन्याय-विमोचन, और लोकहित-चिंतन मे लगे हुए हरिदास को नम्रता की आवश्यकता होगी, यह तो स्पष्ट ही है (२११)। और उसके साथ-साथ उसको निर्भय रहना पडेगा। यहाँ तक कि "मृत्यु के मुख मे प्रवेश करने पर भी वृत्ति निष्कम्प रहे", ऐसी तैयारी करनी होगी। इसके लिए, चित्त में नाम प्रविष्ट होना चाहिए (३४५)। नाम-स्मरण की निष्पत्तियाँ बताते हुए, सब निष्पत्तियो मे, निर्भयता का प्रथम निर्देश करते है (खण्ड १९८)। गीता मे जहाँ दैवी-सपत्ति का वर्णन आया, वहाँ निर्भयता को नेतृत्व-स्थान देकर, अन्त में "नातिमानिता", यानी "नम्रता", कही गयी है, जो सब दैवी गुणो की रक्षक है।

**६ नम्रता और निर्भयता**

नाम-स्मरणादि भक्ति-मार्ग, सबके लिए खुला है। "गारो भोट यवन" हरि-नाम ले सकते हैं। अन्त्य-जन हरिनाम से मुक्त होते हैं (२९७)। राम-नाम से "मिरि आसम कछारी" तरते हैं (४४४)।

७ मुक्त-द्वार

यहाँ सर्व जनो के लिए मुक्त-द्वार है। यह धर्म कुछ खास पार्थिको के लिए न होकर, पृथ्वी के सब मानवो के लिए है। अर्थात् वह मानव-धर्म है (४१८)। इससे भी आगे जाकर कहना चाहिए, कि इस पर सब प्राणियो का अधिकार है (३९७)। इस विषय मे गजेन्द्र-मोक्ष आदि कथाएँ, मशहूर ही हैं (९९, २६२)।

केवल भक्ति से ही उद्धार सभव है। भक्ति स्वतत्र और स्वयपूर्ण साधन है। यह भक्तिमार्ग की निष्ठा है। "भगति स्वतत्र, अवलब न आना", यह तुलसीदासजी का वचन सब जानते हैं।

८ भक्ति—स्वतत्र और स्वयंपूर्ण

नामघोषा में भी यही विश्वास दीखता है (२२९, २३०)। भक्त के लिए इस प्रकार का विश्वास स्वाभाविक ही नही, अनिवार्य है। अन्यथा भक्त अपनी भक्ति को ही खडित करेगा।

इसका अर्थ यह नही कि ज्ञान को भक्ति मे स्थान ही न हो। "साधन-सोपान" का विवरण करते हुए माधवदेव कहते हैं, "भक्ति चित्त को शुद्ध करती है। सहज ही उसमें से वैराग्य, और बोध का लाभ होता है, जिससे परम-पद की प्राप्ति होती है" (४६८)। लेकिन वह बोध भक्त को भगवत्-प्रसाद से मिलता है, ऐसी भक्तो की मान्यता है (३३०)।

९ भक्ति में ज्ञान का स्थान

तदनुसार, एक जगह, भगवान् से उन्होने विज्ञान-प्रदीप की माँग भी की है (१६८)। "विज्ञान" यानी अनुभव-ज्ञान, जिसके लिए "बोध" या "प्रबोध" शब्द प्रयुक्त है (२०८)। ज्ञान तार्किक भी हो सकता है। तार्किक ज्ञान से कोई लाभ नही (२१४)। लेकिन सत्त्व-निष्ठ बुद्धि से लब्ध हुए ज्ञान का महत्त्व, भक्ति-मार्ग में सुरक्षित है।

इस सिलसिले मे खण्ड ९६ ध्यान खीचे बिना नही रहता। एकागी भक्ति-मार्गी, बुद्धि को बहुत ही गौण स्थान देते है। वैसा माधवदेव ने नही किया है, बल्कि उस खण्ड मे शास्त्र, गुरु, और शिष्य, तीनो की रक्षा, शिष्य-प्रज्ञा पर निर्भर है, यहाँ तक वे कह गये है। "शिष्यापराधे गुरोर्दण्ड", ऐसा मानने का रिवाज पड गया है। लेकिन यह खण्ड बोल रहा है "शिष्यापराधे शिष्यस्यैव दण्ड" (२५५)।

भक्ति, ज्ञान-निरपेक्ष कही जाती है, वैसे वह कर्म-निरपेक्ष भी है। मूढ कर्म-श्रद्धा तो, भक्ति-विरोधी भी हो जाती है (१८२)। लेकिन कर्म अगर भक्ति के अग के तौर पर किया जाता है, तो उस कर्म को सेवा का रूप आता है। उसको नामघोपा में, न सिर्फ मान्यता दी है, बल्कि उसको "सेवा-रस" नाम दे दिया है (५)। नामघोपा का यह विशेष शब्द मानना चाहिए। गाधीजी, जो इस जमाने के बडे कर्मयोगी थे, अपने कर्म-योग को "सेवा" ही नाम देते थे।

**१०. भक्ति में कर्म का स्थान**

नामघोपा में भक्ति का स्वरूप "ईश्वर-शरणता" है। भगवद्गीता का यही निचोड है। पैगम्बर ने भी इसी पर जोर दिया था। "इसलाम" शब्द का अर्थ ही ईश्वर-शरणता है। इच्छा-स्वातत्र्य, जो मनुष्य के पुरुषार्थ का मूलाधार है, ईश्वर-शरण भक्त को अपराध-सा मालूम होता है (१३०–१३२)।

**११. भक्ति का स्वरूप — हरिशरणता**

ईश्वर के स्वरूप के विषय में भी भक्त की अपनी एक रुचि होती है। वह जानता है कि ईश्वर नित्य-शुद्ध-बुद्ध है (३३, १५७)। फिर भी भक्त के लिए वह करुणामय है। न सिर्फ वह करुणा का सागर है, बल्कि करुणा की बहती हुई नदी भी है (१३९)। स्खलन-शील मानवता के लिए (६२) परमेश्वर का करुणामय होना, एक व्यावहारिक आवश्यकता है। अद्वैत की गर्जना करनेवाले,

**१२. ईश्वर— करुणामय**

शकराचार्य को भी, "नारायण करुणामय शरण करवाणि तावकौ चरणौ", कहना पडा है। और "रहमानुर् रहीम" के विशेषणो से अल्ला पहचाना जाता है, इसका यही कारण है। हमारे सहस्र-सहस्र अपराधो के लिए, हम प्रभु से क्षमा तो माँगते ही है (२०)। लेकिन उसके मदिर मे प्रवेश करने के लिए हम पर "वेत्र-प्रहार" हुआ तो भी, उसको हम भाग्य मानेगे। प्रभु हमारे अपराधो के लिए दण्ड देना पसद करेगे, तो उनकी हम पर वह कृपा ही होगी (३७)। हमको क्षमा करना, या हमे दण्ड देना, हम उन्ही पर सौपते है। और उनसे इतनी ही प्रार्थना करते है, कि "करियो कृपा जेन उचित हय" (१७८)।

ईश्वर की करुणा दर्शाने के लिए, नामघोषा मे ईश्वर को पिता, गुरु, आदि का स्थान दिया है (७९, १५१, २७६ इ०)। मातृस्थान कम पाया जाता है। दक्षिण भारत के भक्तो ने ईश्वर को मातृ-रूप मे देखा है, परन्तु उत्तर भारत मे वैसा नही दीखता। शक्ति के उपासक मातृ-उपासना करते है, वह अलग वात है। लेकिन ईश्वर को स्वय मातृ-रूप मानकर, सहस्रो पद्यो में ईश्वर का स्तवन, दक्षिण भारत में मिलता है, वह वहाँ की एक खास चीज है। रवीन्द्रनाथ ने "जननी तोमार करुण चरणखानी" इत्यादि पद्य लिखे है, तथापि "तुमि आमादेर पिता" यही मुख्य ध्वनि है। वाइविल मे भी ईश्वर को "फादर" के रूप में देखा है। वेद की प्रार्थना "पिता नोऽसि पिता नो वोधि" प्रसिद्ध ही है—यद्यपि वेद में "त्व माता शतक्रतो वभूविथ", ऐसे भी वचन आये है। मातृ-भावना के अभाव की पूर्ति, नामघोषा में दो स्थानो मे, धेनुवत्स-दृष्टात से की है (१२८, ४२५)।

१३ दाक्षिणात्यो का विशेष—मातृभाव

नामघोषा कोई दार्शनिक ग्रथ नही है। वह भक्ति और प्रार्थना की पुस्तक है। लेकिन तत्त्वज्ञान का जो आनुषगिक दर्शन उसमें आया है, वह अपने मे परिपूर्ण है।

ईश्वर सगुण या निर्गुण? इसका उत्तर दिया है, "निर्गुण सगुण और गुणनियता" (१४८)। इससे वेहतर उत्तर नही हो सकता। जीव और ईश्वर का सबंध "आमिओ अश तोमार" (७५)। ईश्वर ही एकमात्र सत्य, वाकी सब "चराचर मायार कल्पित", केवल विनोदरूप (२४)। अनात्मा मे आत्म-बुद्धि, दुख का कारण (१५४)। "इद्रियगण भूत प्राण वुद्धि मन" यह सब जडराशि है (१९२)। फिर भी जड और चेतन के वीच रहने का नाटक, मन कर सकता है। जिसका मन जिस पक्ष मे पडेगा, वैसा ही उसका जीवन वनेगा। (२३२)। नर-तनु महान् पुण्य से प्राप्त हुई है, जिसमे मुक्ति की शक्यता है (१०३)। लेकिन गलत काम करके, कई दफा, हम वह खो चुके है (१६१)। और आगे भी, भक्तिहीन जीवन जीयेगे तो, खो सकते है, यहाँ तक कि "तृण तरु शिला" भी वन सकते है (२९९)। यह है माधवदेव का तत्त्वज्ञान। और उसको उन्होने "शुद्ध-मत" नाम दिया है (२२१)। मै इससे **"भक्ति-प्रधान, एकेश्वर-निष्ठ, अद्वैत"** समझा हूँ।

**१४ तत्त्वज्ञान**

यहाँ पर एक वात ध्यान में लेने की है, कि यद्यपि भक्ति-प्रधान होने के नाते, माधवदेव विधि-मुक्ति चाहनेवाले है (४०६), तथापि वेद-मर्यादा का उल्लघन वे सहन करनेवाले नही (३३३)। कहते है, "जो श्रुति-स्मृति की आज्ञा का उल्लघन करेगा, वह चाहे भगवान् का भक्त भी हो, वैष्णव नही कहा जा सकता" (३५१)। श्रुति-जननी के पद-पथ पर हम चल रहे है, ऐसा उन्होने दावा किया है (३४८)। लेकिन उत्कट भक्ति, और परम वैराग्य में, विधि-मर्यादाएँ टिक नही सकती, यह भी वे कह देते है (३३६-३३७)।

**१५ वेद-मर्यादा**

एक प्रश्न और उठता है। मूर्तिपूजा के विषय मे नामघोषा का क्या रुख है? असम प्रदेश में, हर गाँव में "नामघर" होता है। और उसमे मूर्ति नही रखी जाती, वल्कि ग्रथ रखा जाता है। रामानुज, मध्व, वल्लभ, चैतन्य, आदि, सब मूर्ति को माननेवाले है। यहाँ तक कि, निर्गुण ब्रह्मवादी होते हुए भी, शकराचार्य ने,

**१६ मूर्तिपूजा**

विखरे हुए पथो के समन्वय के लिए ही क्यो न हो, पचायतन-पूजा चलायी। उम लिहाज से, नामघरो मे मूर्ति का न होना, एक विशेप सुधार माना जायगा। लेकिन जहाँ तक नाम-घोषा का ताल्लुक है, उसमे मूर्तिपूजा का निपेध या अनादर नही है, बल्कि आदर ही सूचित हे (२२)। भगवान् को जैसे "मूर्तिशून्य" कहा है (१८१), वैसे ही "मधुर-मूरति" भी कहा है (४८३)। यही ठीक है। भगवान् अमूर्त ही हैं, ऐसा हम आगह रखेंगे, तो वह एकागिता होगी। "द्वे वाव ब्रह्मणो रूपे। मूर्त्त चैव अमूर्त्त च" (बृहदारण्यक २२१)। इस तरह, ब्रह्म के दो रूप, उपनिपदो ने भी कहे हैं। मूर्त मे जो अमूर्त छिपा हुआ है, उसका ख्याल न करते हुए, अगर मूर्ति की पूजा की जायगी, तो वह जड-पूजा होगी। और जड-पूजा का निपेध अवश्य करना चाहिए (२१६)। मूर्ति-पूजा को "द्वापर-युगीन धर्म" कहा गया है। और 'कलियुग' के लिए नाम-सकीर्तन साधन बताया है (४३५)। इसका अर्थ इतना ही है, कि पूजा के लिए, बाह्य साधन-सामग्री की, और पूजा-विधि के ज्ञान की, अपेक्षा रहती है। ऐसी कठिनाई हरिकीर्तन मे नही है। इसलिए हरिकीर्तन छोडकर, अगर कोई पूजा आदि मे लगेगा, तो उसका वह श्रम-मात्र होगा (४३६)। नाम-सकीर्तन की यह महिमा नि सशय है। और उसमे जो तन्मय होगा, उसको पूजा आदि की जरूरत नही रहेगी, यह भी स्पष्ट है। हिन्दू-धर्म मे पूजा, लाज़िमी या अनिवार्य नही मानी है। वैसे उसका अनादर भी नही है। "मूर्तिं च नावजानाति", यह हिन्दू-धर्म की वृत्ति है। वैसी ही नामघोपा की है।

**१७ सामाजिक पुरुषार्थ की एक दिशा**

एक सामाजिक सुधार की वात, जिसके लिए हमे महा-पुरुषार्थ करना पडेगा, माधवदेव ने नामघोषा में सुझायी है। मास, मत्स्य, आदि के सेवन से, समाज मुक्त हो, इसकी तडपन, उनके हृदय मे थी। इसका दर्शन घोषा ३५५ में मिलता है। यह घोषा तो भर्तृहरि के एक श्लोक का तर्जुमा है। उसका नामघोपा के प्रतिपाद्य विपय के साथ, सीधा

सवव नही है। फिर भी, इमको नामघोपा मे स्थान देकर, उन्होंने अपना विशेप मनोभाव प्रकट किया है। "आहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धि", यह भारत-भूमि का अपना विचार है। इम विपय मे अनेक प्रयोग, प्राचीन-काल से आज तक, भारत मे किये गये है। लेकिन अभी वहुत कुछ करना वाकी है। उमके लिए "दवि दुग्ध घृत मवु" (१८५), यह उपाय भी नामघोपा मे सूचित है। और भी कई वैज्ञानिक खोजे करनी पडेगी। देखना है, भारत यह कव कर सकता है।

जिनको भारत के भक्ति-साहित्य का परिचय है, उनको नामघोपा मे, अपना चिर-परिचित वातावरण ही मिलेगा। पचास साल पहले,

**१८. परिचित वातावरण**

वचपन में, मै महाराष्ट्र के सतो के भक्ति-साहित्य में निरतर निमग्न रहता था। पचास साल के वाद, जव नामघोपा पढने लगा, तो मुझे भास हुआ, कि मैं मराठी ही पढ रहा हूँ। वे ही विचार, वे ही शब्द, और कभी-कभी तो वे ही वाक्य, दीख पडे। मिसाल के तौर पर—

१ "हरि तैसे हरिचे दास" (तुकाराम)
"हरि जेन आति कृपामय
भक्त गुरुजनो सेहि नय" (४७२)

२ "तुझ्या नामाचा महिमा। तुज न कळे पुरुपोत्तमा" (तुकाराम)
"आपुन नामर महिमाक हरि
आपुनि अन्त नपान्त" (४१५)

३ "सेवा-चोर पाया पाशी" (तुकाराम)
"मइ मन्दमति भैलो सेवा-चोर" (१५१)
यही "सेवा-चोर" शब्द और भी दो जगह आया है (७५, १५६)।

४ नामघोपा है तो असमिया भापा मे, लेकिन मैने कही-कही उसमे, मराठी ही पढ लिया। जैसे—

"साधुसग अनुसरा श्रवण-कीर्तन करा
परिहरा पाषण्ड-आचार" (२०५)

इसका मराठी मे तर्जुमा करने के लिए कुछ भी बदल करने की जरूरत नही।

यह तो मराठी के साथ तुलना हुई। ऐसी ही तुलना अन्य भाषाओ के भक्ति-साहित्य के साथ भी हो सकेगी। मिसाल के तौर पर—

५ तमिल भक्त-शिरोमणि नम्माळ्वार ने, (जिनका नाम शठकोपन् था), गाया है—"तोडर् तोडर् तोडर् तोडन् शठकोपन् ।" इसका अनुवाद ही नीचे का वाक्य होगा—
"दासर दास तान दास भैलो आमि" (१०६)।

दोनो का मूल सस्कृत "दासदासानुदास" शीर्षक मे दिया ही है।

६ राम से भी "राम-नाम" बडा, यह तुलसीदासजी का विचार, राम-चरित-मानस के करोडो पाठको को परिचित और प्रिय है। राम-चरित-मानस के आरभ में, नाम-महिमा गाते हुए, रामायण के समान उन्होने एक "नामायन" ही लिख डाला है। उसीका थोडे मे दर्शन कर लीजिये—"अनत शकति तुमि राम ' " इत्यादि दो घोषाओ में (४४९, ४५०)।

नामघोषा का यह अतरग-निरीक्षण मैं इतने में समाप्त करना चाहता हूँ। ग्रथ-प्रवेश के लिए वह पर्याप्त है।

माधवदेव का चरित्र जानने की इच्छा पाठको को हो सकती है। इसलिए, एक अति सक्षिप्त परिचय, अलग से दे दिया है। वास्तविक, जो

**१९. माधवदेव का चित्र**

ग्रथ, लोक-मानस में, आर्ष-वाणी (स्क्रिप्चर)-सा बन गया हो, वह व्यक्ति-विशेष के जीवन से सपृक्त नही रह सकता। फिर भी आधुनिको को उस प्रकार की जिज्ञासा रहती है, इसलिए दे दिया है। माधवदेव के जीवन का चित्र,

नामघोपा के एक पद्य मे मिल जाता है—"हरि-भक्ति के राजमार्ग मे, हम आनदित होकर घूम रहे हैं। गुरु-पद-नखचद्रिका का सौम्य प्रकाश, मार्गदर्शन के लिए उपलव्ध है। श्रुति जननी के पद-चिह्न दीख रहे हैं। गिरने का कोई सवाल नही" (३४८)। यह चित्र असम की यात्रा मे, सतत मेरी आँख के सामने रहा। इसलिए, वहाँ के मेघाच्छन्न वातावरण मे भी, कोई दिन, मुझे "दुर्दिन" नही मालूम हुआ (२०७)।

अत मे, जिस घोषा का जिक्र मैने हमारे असम-प्रवेश के पहले दिन किया था, उसका यहाँ फिर से स्मरण करता हूँ—

"अधमे केवले दोप लवय, मध्यमे गुण-
२० गुणग्रहण दोप लवे करिया विचार
उत्तमे केवले गुण लवय, उत्तमोत्तमे
अल्प गुण करय विस्तार" (४००)

श्रीकृष्णार्पणमस्तु।

भूदान-पदयात्रा,
वालगीर जिला
(ओडिसा)
१६-११-'६३

---

# असमिया आवृत्ति की प्रस्तावना

हमारी पद-यात्रा का 'मुख्य उत्पादन' है भूदान-ग्रामदान। पर उसके साथ-साथ उसमे दूसरे अनेक गौण उत्पादन होते रहते हैं। महापुरुष श्री माधवदेव के 'नामघोषा' की यह संक्षिप्त आवृत्ति, वैसा एक गौण उत्पादन है। पद-यात्रा के लिहाज से तो वह गौण है, लेकिन लोकोपयोग के ख्याल से गौण नही। भारत के हृदय को जोडने का काम उससे अपेक्षित है।

दस साल की पद-यात्रा के बाद, ५ मार्च १९६१ के दिन, हमने रमणीय असम प्रदेश मे प्रवेश किया। तब से अब सालभर बीत गया। यहाँ के समाज के साथ एकरूप होने की 'देहे मने प्राणे' हमने कोशिश की। उसका एक अंश था, असमिया के आध्यात्मिक साहित्य का अध्ययन।

दो महापुरुषो को इस भूमि ने जन्म दिया, जिनका नाम यहाँ तो घर-घर चलता है, यद्यपि भारत के बहुत से लोगो को उनका पता नही। इसमे किसीका दोष नही। ईश्वर की योजना में हर चीज का एक मौका होता है। उसी मौके पर वह चीज बनती है। वह मौका अब आया दीखता है। महापुरुषो ने लोकहृदय-सम्पर्क के हेतु से प्रादेशिक भाषा में लिखा। लेकिन प्रादेशिक अभिमान उन्होने नही रखा था। 'भारत भूमित जनम लभिया' (घोषा*–२७८) 'भारत रत्नर द्वीप' (घोषा–४०७) इत्यादि अनेक वचन उनकी विशाल भावना के निदर्शक हैं। इतना ही नही, जिस तरह आजकल हम 'जय जगत्' कहते हैं, वैसा ही वे कहते थे, 'अपवर्ग-योग्य नर-

* 'नामघोषा' के श्लोकों को 'घोषा' कहते हैं।

तनु पाया पृथिवीत' (घोपा–१०३), ऐसी भापा विश्वात्मा वनकर ही वे वोल सकते थे।

असमिया के आध्यात्मिक साहित्य का मेरा जो वहुत ही थोडा अध्ययन हुआ है, उसमे 'नामघोपा' ने मुझे विशेप आर्कापित किया। उस पुस्तक को मैने अनेक वार पढा। उसके कई वचन मेरे कठ मे वैठ गये। उसकी सगति मे मुझे मित्र-सगति का आनन्द मिला। उमका मैने अपने लिए एक सक्षेप कर लिया, जो सव साधको के उपयोग के लिए प्रकाशित करने का सोचा गया।

मूल सहस्र पद्यो मे से इसमे ५५६ पद्य चुने है। सख्या-अकन दूसरे प्रकार से किया होने के कारण पद्य-सख्या ५०० हो गयी है। ३० अध्यायो में और २०० खण्डो मे उसे विभाजित किया है। मुख्य तीन विभाग वनाये है —(१) प्रार्थना (२) उपदेश (३) महिमा। प्रथम विभाग में भगवत्-प्रार्थनाएँ, भक्तहृदय की व्याकुलता, आत्मनिरीक्षण आदि का समावेश किया है। दूसरा और तीसरा विभाग पूर्णतया विभक्त नही है। उपदेश में महिमा मिलेगी, महिमा में उपदेश का भी अश मिलेगा। 'प्राधान्येन निर्देश', इस नियमानुसार वे विभाग है। तर्कशास्त्र में जिस तरह का विश्लिष्ट चिन्तन होता है, वैसा भक्ति मे नही होता। भक्ति मे सश्लिष्ट और समन्वित चिन्तन होता है। इसलिए ये विभाग अन्योन्य-मिश्र से है—इन्द्र-धनुष्य के रगो के समान!

विभाग, अध्याय, खण्ड आदि रचना मे पद्यो का आज का क्रम स्वाभाविक ही वदल गया है। वोतल मे रखी हुई दवा पीने के पहले हिला करके पीनी चाहिए, ऐसा औपधोपचार का रिवाज ही है।

माधवदेव ने वरगीत भी लिखे है। हर वरगीत के अन्त मे उनका नाम अकित है, जैसा कि ऐसे भजनो मे हमेशा हुआ करता है। नामघोपा मे उनका नाम चार दफा आता है। ग्रन्थ-समाप्ति मे एक दफा तो अपेक्षित ही है, पर और तीन दफा क्यो आया होगा ? नामघोषा को तीन विभागो मे मैंने विभाजित किया, उसको आशीर्वाद के तौर पर यह पूर्व-योजना की गयी, ऐसा मैंने मान लिया।

अध्यायो और खण्डो के नाम जो असमिया मे है, स्पष्ट ही है। कुछ नाम सस्कृत मे दिये है, जो पुराने ग्रथो से लिये गये है। कुछ साकेतिक है, जिनका अर्थ समझ लेने के लिए चिन्तन की जरूरत रहेगी। उदाहरणार्थ 'रत्नत्रय' (अध्याय–२४)। बौद्ध, जैन आदियो ने अपने-अपने ढग से 'रत्न-त्रय' की कल्पना की है। जैनो मे, 'रत्नत्रयधारी' ऐसा बच्चो का नाम भी रखते है। नामघोषा मे 'रत्नत्रय' एक विशिष्ट वैष्णव-सकेत है। (१) सर्वत्र गुणदर्शन (खण्ड–१५९), (२) पुरुषार्थ-प्रेरणा (खण्ड–१६०) और (३) विधि-मुक्ति (खण्ड–१६१), ये भक्तिमार्गीय रत्नत्रय है। दूसरा उदाहरण 'विघ्नत्रय' (खण्ड–१४९)। अन्तर्नाद-श्रवण (घोषा–३८०) में तीन विघ्न आते है—विविध पुण्यासक्ति (घोषा–३८१), विषय-वासना (घोषा–३८२), व्यर्थ-विचार (घोषा–३८३)। इस तरह जहाँ साकेतिक नाम होगे, वहाँ पाठको को चिन्तन से उनका खुलासा कर लेना चाहिए।

इसमे लिये हुए पाठ अक्सर श्री नेओग की आवृत्ति मे से है। अन्य प्रकाशनो में से भी कुछ लिये है। एक जगह मैंने अपनी ओर से, मूल सस्कृत पद्यानुसार, पाठ-सशोधन किया है (घोषा–३४०)।

अध्यायो में 'गीता-निर्णय' नामक १८वाँ अध्याय पाठको का ध्यान खीचेगा। इसमें से अनेक पद्य नामघोषा में एक स्थान मे है और कुछ अन्य

स्थानो से एकत्रित किये गये हैं। माधवदेव का गीता का निष्कर्ष श्रीधर-भाष्यानुसारी है (घोपा—३३०)। 'गीता ही एकमात्र शास्त्र है' ऐसी अपनी निष्ठा ग्रथकार ने व्यक्त की है (घोपा—३०५)।

नामघोपा के जो पद्य यहाँ लिये हैं, उनमें कम-से-कम आधे पद्य अन्यान्य सस्कृत ग्रन्थो से लिये गये है। बाकी के उनके हृदय के सहजोद्गार हैं। दोनो समीचीन और हृद्य हैं। असमिया साहित्य मे तो शायद नामघोपा अद्वितीय ही है। भारतीय भापाओ मे भी उसका अपना एक स्थान रहेगा।

भगवन्नाम-स्मरण को मुख्य केन्द्र बनाकर उसके इर्द-गिर्द अनेक जीवन-मूल्यो को माधवदेव ने सूचक ढग से ग्रथित किया है। उनका विवरण यहाँ देने की आवश्यकता मै नही मानता। मेरे कई भापणो में इसके अनेक पद्यो का सहजभाव से विवरण हुआ है। उतने से मै फिलहाल सतोष करना चाहता हूँ।

श्रीकृष्णार्पणमस्तु।

भूदान-पदयात्रा,
सुवर्णश्री अचल
(असम)
२२-२-'६२

विनोबा का
जय जगत्

---

# महापुरुष श्री माधवदेव का अल्प जीवन-परिचय

असम के उत्तर लखीमपुर जिले मे, महापुरुष श्री माधवदेव का जन्म सन् १४८९ मे हुआ। उनके पिता का नाम गोविन्द था, और माता का नाम मनोरमा था, जो महापुरुष श्री शकरदेव की बहन थी।

माधवदेव का बचपन बहुत कष्ट मे गुजरा। बचपन मे ही वे खेतीबाडी के काम मे लग गये। पन्द्रह साल की उम्र में, लगान वसूल करने के काम मे, मदद करने लगे। वर्तमान पाकिस्तान के रगपुर जिले मे, उनका, सस्कृत, व्याकरण, न्याय, तर्क, आदि शास्त्रो का, और पुराणो का, अध्ययन हुआ।

पिता के देहात के बाद, उन्होंने, सुपारी और पान का, व्यवसाय आरभ किया। राज्य के पूरब से लेकर पश्चिम तक, वे नौका से कारोबार चलाने लगे। इन्ही दिनो में उनका, श्री शकरदेव से सबध आया। माधवदेव शाक्त विचार के थे। श्री शकरदेव के साथ चर्चा करने के बाद उन्होंने, शकरदेव का शिष्यत्व ग्रहण कर लिया। इस समय उनकी आयु ३२ वर्ष की थी, और शकरदेव की ७२।

अब माधवदेव व्यवसाय छोडकर गुरु-सेवा में मग्न हो गये। पाडित्य के साथ ही उनमें, काव्य-स्फूर्ति भी थी। और वे सगीत-शास्त्र के भी ज्ञाता थे। इनके सम्मिलित होने से, वैष्णव-सत्र (मठ), और असम प्रदेश, हरि-कीर्तन की ध्वनि से गूंज उठा।

इससे आहोम राजा क्षुब्ध हो गये। क्रुद्ध पुरोहित-वर्ग ने भी, राजा को इस नव वैष्णव धर्म के खिलाफ उभाडा। राजा ने उन्हें पकडने के लिए सेना भेजी। सेना माधवदेव को, और शकरदेव के दामाद हरि भूञा को, पकडकर ले गयी। हरि भूञा की हत्या की गयी, और माधवदेव को ६ मास कैद में रखा गया।

सोलहवीं सदी के आरभ में, पश्चिम कामरूप में, कोच-राज्य का उदय हुआ। कोचराजा नरनारायण, विद्यानुरागी और धर्मपरायण पुरुष थे। कैद से छूटने के बाद, माधवदेव आहोम-राज्य छोडकर, कोच-राज्य में चले

गये। वहाँ वर्तमान वरपेटा के नजदीक सत्र की स्थापना करके, भक्ति-प्रचार करते रहे।

माधवदेव प्राय अपने गुरु के साथ ही रहा करते थे। शकरदेव ११९ वर्ष का दीर्घ जीवन जीकर, सन् १५६८ मे कोच-राज्य की राजधानी कुचविहार मे, वैकुठ पधारे। उनके बाद २८ साल तक माधवदेव कार्य करते रहे। बीच-बीच मे उन्हे राजकोप भी सहना पडा। सन् १५९६ में १०७ वर्ष की अवस्था मे, कुचविहार में ही, उनका महाप्रयाण हुआ। माधवदेव आजीवन ब्रह्मचारी रहे।

प्रचार का कार्य मुख्यत माधवदेव ने ही किया। एक प्राचीन कवि ने लिखा है

"शकरे भकति प्रकाशिला मात्र
माधवेसे प्रचारिला।"

इसका सबूत असमभर फैले वैष्णवो के सत्र है। उनमें से अधिकाश सत्रो की स्थापना, माधवदेव ने की है। भाद्रपद मास के वदी पचमी को, इस महाभागवत की, सारे असम में, श्रद्धा-भक्तिपूर्वक, पुण्यतिथि मनायी जाती है।

---

# नामघोषा-सार के व्याकरण की संक्षिप्त रूपरेखा

असमिया व्याकरण, हिन्दी मराठी गुजराती के जैसा जटिल नही। इन भाषाओ मे, लिंग-विचार के कारण जो तकलीफे होती है, उनमे असमिया आदि पूर्वी भाषाएँ बरी है। नामघोषा तो और ही सरल है। क्योकि उसमे बहुत सारे शब्द, संस्कृत या संस्कृतोद्भव है। इनके अलावा दूसरे शब्द, घोषा-सार मे बहुत ही थोडे है।

विभक्ति आदि के प्रत्यय जोडने मे भी, खास कठिनाई नही। इसलिए यहाँ पर, विकरण की विधियो मे न पडकर, जो रूप आये है, उनकी वर्गीकृत तालिकाएँ देकर, हमने समाधान माना है।

ग्रथ पढना शुरू करने के पहले, इन तालिकाओ पर सरसरी नजर डाली जाय, तो पढते-पढते आशय समझने में मुश्किल नही होगा। कठिन शब्दो के अर्थो के लिए, आखिर में, कोश है ही।

**विभक्ति–**

१ महेशे, मृत्युवे – पापमाने, पितृगणे

२, ४ भकतक, जगतके, छेदिवाक

३ उपदेशे, कृपाये

५ वैकुंठरपरा, अधर्मतो, देहार, देवकीत हन्ते, (अपेक्षा) मोत परे, ब्रह्मतो करि

६ नामर, गुणेर

७ मुक्तित, सेवाते, चरणे, शय्या माजे, पजर भितरे

नोट—प्रथमा में 'मान' और 'गण' लगाकर बहुवचन किया है।

**सर्वनाम–**

'मइ' के रूप : मइ, आमि, हामो, मोक, मोके, आम्हाक, आमाक, मोरे, मोत परे, मोर, मोहोर, मेरि, मोरे, आमार, आम्हार, हामारे, मोते, आम्हात

'तुमि' के रूप — तइ, तुमि, तोमाक, तोम्हात, तोक, तोर, तोमार, तोमारे, तोम्हार, तोम्हारे, तजु, तुवा, तव, तोम्हात, तोमात, तोमाते

'जि' के रूप — जि, जिटो, जेइ, जाक, जारा, जार, जाहार, जारे, जात

'इ' के रूप — इ, इटो, एहि, आक, आके, इहाक, आर, इहात, आत।

'से' के रूप — सि, सिटो, सेइ, सेहि, तेहो, तारा, तारामवे, ताक, ताके, ताको, ताहाको, तार, ताहारो, तान्त, ताहान्त, तान, ताने, ताहान, ताहाने, तामवार, ताक, ताहाक, ताहारामवारो, तात, ताते, ताहाते

'आपुनि' के रूप — आपुनि, आपुन, आपुनो, आपुनाक, आपुनाके, आपुनार

प्रश्नार्थक : कौन — कोन, कोने, कोनन्नो, काक

क्या — किनो, कि, किवा

क्यो — केने

कैसा — कमन, कमने, केमने, केनमते, किमते, केने, केन, किनो, किना

कहाँ — कैंक

कितना — कत, कतनो, कतवा, कतो

किसलिए — किवातरे, किसक

## धातुरूप—

### वर्तमान

उ० पु० — मागो, मागोहो, कहओ, रओ, आछि

म० पु० — आछा, आछाहा, वोलय, भर, जानस, हुयाछ

तृ० पु० — आछे, आछय, आसे, हय, होवे, भुजावे, मुहियाछे, सेवत, निगदति, जाय

भूत

उ० पु० – भैलों, भैलोंहो, पाइलों

म० पु० – भैला, भैलाहा, भैलि

तृ० पु० – करिल, करिले, करिलेक, हुगइल, नियाइलेन, भैल, करिल

भविष्य

उ० पु० – करिबो, एगाइबो, हुइबोहो

म० पु० – पाइबा, पाइवि

तृ० पु० – हैव, हैबे, हुइबे, हैबेक, वुलिबेक

आज्ञा-पार्थना – कर, करा, करियो, करियोक, करिओ, करहु, करायो
(प्रे०) देखा, भिजाव

इच्छा-अनुज्ञा – होक, हौक, हुयोक, आचरोक

विधि – वुलिय, जानिवा, जानिवाहा, करिते उचित, करिते
जुवाइ, क्षमिवे जुवाइ

नकार – धातुरूप के आरभ मे, न, नि, नु, ने, नो, लगाकर,
जैसे–नकर, निविहिला, नुहे, नेदे, नोहय इ०

शक्य – "पार" इस शक्यार्थी धातु के रूप लगाकर,
जैसे–तारिते पारे, छेदिवाक नपारे, करिवे पारे

कृदत–

पूर्वकालवाचक– करि, करिया

वर्तमान कृदत– थाकत (ओ)

भूत कृदत– लैले

शब्द के अन्त मे प्रयुक्त, "से" का अर्थ "ही" होता है। जैसे–तोम्हारेसे, तेवेसे, भकतेमे इ०।

शब्द के अत में, "भी" के अर्थ में, "ओ", कभी स्वतत्र रूप से लगता है, और कभी अन्त्य अकार में मिल जाता है। जैसे–लक्ष्मीओ, मुकुतिको इ०।

---

# अध्यायानुक्रमणिका

# खण्डानुक्रमणिका

अध्याय ७ काकूति



अध्याय ८ · मिनति



अध्याय ९ · दैन्य



अध्याय १० : कारुण्य



## २ . उपदेश

अध्याय ११ रहस्य



अध्याय १२ साधना

## अध्याय १३ लोक-प्रवाह



## अध्याय १४ · भक्ति



## अध्याय १५ बुद्धियोग



## अध्याय १६ मूढजन-स्वभाव



## अध्याय १७ जन्म-साफल्य



## अध्याय १८ : गीता-निर्णय

अध्याय १९ : पद-पन्थ



अध्याय २० : नीति



अध्याय २१ . निगमन



## ३ : महिमा

अध्याय २२ . कीर्तन-श्रवणादि



अध्याय २३ : निश्चय



अध्याय २४ . रत्नत्रय

---

# संशोधन

| पृष्ठ | | | |
|---|---|---|---|
| १२५ | दायक | = | (दाय शब्द की द्वितीया) माग, दावा |
| १२६ | पाश | = | दूर |
| १२६ | वाहुड (र्) | = | वापिस देना, नष्ट करना (जन्म) |
| १२७ | समे | = | साथ, समेत |
| २०९ | 'पुरुपार्थशिरसी' के वदले 'पुरुपार्थशिरसि' पढ़ें | | |

# १. प्रार्थना

## १. मङ्गलाचरण

१ मुक्तित निस्पृह जिटो सेहि भकतक नमो
रसमय मागोहो भकति
समस्त-मस्तक-मणि निज भकतर वश्य
भजो हेन देव यदुपति

२ जार राम-कृष्ण-नाम-नावे भव-सिन्धु तरि
पावे परम्पद पापी जत
सदानन्द सनातन हेनय कृष्णक सदा
उपासा करोहो हृदयत

## २. अन्तर्यामी-गुरु प्रार्थना

३ तुमि चित्त-वृत्ति मोर प्रवर्तक नारायण
तुमि नाथ मइ नाथवन्त
चरण-छत्रर छाया दिया दूर करा माया
करा दाया मोक भगवन्त

४ तुमि मोर अन्तर्यामी तजु भृत्य भैलो आमि
जानि कृपा करा हृषीकेश
दान्ते तृण तुलि लओ जिमते सेवात रओ
दियो मोक सेहि उपदेश

५ तुमि भक्त-कल्पतरु बाहिरे भितरे गुरु
तुमि विने नाहि मोर आर
कृपा करा हे हरि चरणत रक्षा करि
दियो मोक सेवा-रस-सार

६ तुमि हरि कृपामय बाहिरत गुरु-रूपे
अनुग्रह करि आछा मोक
अन्तर्यामी गुरु रूपे ताके सत्य करा, मोर
तजु नामे सदा रति हौक

## ३. साधन-श्रम परिहार

७ हे भगवन्त गुरु तजु पदे मन मोर
जिकालत थितिक लभय
तोम्हार कृपात तेवे समस्ते साधन-श्रम
एराइ सुखी हुइबोहों निश्चय

८ हे प्रभु नरहरि तोम्हार चरण दुइ
प्रेमभावे स्मरण दुर्लभ
यथाकथञ्चित-रूपे अहर्निशे प्रभु मोर
सुमरण हुयोक सुलभ

९ हे प्राण-बन्धु कृष्ण कृपार सागर हरि
कृपा-दृष्टि चाहियोक मोक
सहज वासना-रूप शरण दियोक नाथ
मोर अहङ्कार दूर होक

## ४. भक्ति-प्रसाद

१० नमो राम कृष्ण हरि नारायण निरञ्जन
नमो देव दैवकी-ज्ञायाद
परम अनाथ आमि तोमार चरणे नमि
मागो प्रभु भकति-प्रसाद

११ ब्रह्मा हर पुरन्दर आदि देव निरन्तर
जात सदा पशय शरणे
आर आन नाहि त्रिभुवने
भकतजनर वन्धु तुमिसे करुणा-सिन्धु
मोर गति तोमार चरणे

## ५. माया-निस्तार

१२ मायार निग्रहे मइ परम आतुर भैलो
प्राण यदुपति यदुपति
अनाथर नाथ हरि तुमि कृपामय विने
मोर आर नाहि आन गति

१३ तोम्हात विमुख हरि हैवार देखिया माया
मोर मति करिले मोहित
एवे हरि तजु पदे सेवाते जिमते रहो
हेन कृपा करिते उचित

१४ नमो नमो नारायण प्रसन्न हुयोक हरि
करियोक मायाक निर्याण
आपुनार महिमाक आपुनि वेकत करि
जीवक करियो परित्राण

१५ तोम्हार मायाये हरि कपट गुणक धरि
मुहियाछे आम्हाक समूलि
गुचायोक माया स्वामी तोम्हार चरणे आमि
भजिलोहो जय जय वुलि

## ६. अपराध-विनाशन

१६ मइ अनाथक दाया करहु परमानन्द
दास वुलि धरियो मनत
थैयो निज भृत्यर सङ्गत
आङ्गुलि मुखत करो दान्ते तृण तुलि धरो
केश छिण्डि देओ चरणत

१७ अपराध-विनाशन तजु नाम नारायण
जानि नामे पशिलो शरणे
आन गति नाहिके मरणे
अपराध क्षमा करि तुमि दायाशील हरि
मोक रक्षा करियो चरणे

## ७. क्षमापन

१८ हे प्रभु भगवन्त डटो ससारत जत
आछे पापी तार मइ सीमा
चरणे थापियो मोक पतित-पावन निज
देखा कोन नामर महिमा

१९ मोर सम पापी लोक नाहिके इ तिनि लोक
तुमि सम नाहि पाप-ह्वारी
इ जानि गोविन्द मोक जेन जुवाइ करियोक
तुवा पदे करोहो गोहारि

२० सहस्र सहस्र आति अपराध दिने राति
करो मइ महामूढजन
आमि प्रभु तजु दास आके मानि जगवास
क्षमियोक श्रीमधुसूदन

२१ धर्मक जानोहो मइ तथापि प्रवृत्ति नाइ
अधर्मतो निवृत्ति नोहय
हृदि-स्थित हुया तुमि जेन करावाहा स्वामी
हृषीकेश करिवो तेनय

२२ नजानोहो आवाहन नजानोहो विसर्जन
पूजा मन्त्र नजानो किञ्चित
एतेके परमेश्वर दास भैलो चरणर
मोर गति साधिवे उचित

---

# २. शोधना

## ८. अनुनाथना

२३ तोम्हारेसे अविद्याये आम्हाक मुहिले हरि
नजानोहो तोम्हार तत्त्वक
तोम्हार चरणे हरि शरण पशिया सार
करिलोहो तोम्हार नामक

२४ हे कृष्ण तुमि मात्र चैतन्य-स्वरूप नित्य
सत्य शुद्ध ज्ञान अखण्डित
आवर जतेक इटो तोम्हार विनोद रूप
चराचर मायार कल्पित

२५ तजु गुण नाम हरि केवले निर्गुण मात्र
आवर समस्ते गुणमय
एतेक जानिया हरि तोम्हार नामक मात्र
करिलोहो सार कृपामय

## ९. आत्म-सम्बोधन

२६ हे जिह्वा सदा तोर मधुरेसे मात्र प्रिय
जान तइ रसर सारक
आन तेजि निरन्तरे करियोक मात्र पान
नारायण-नाम-अमृतक

२७ हे जिह्वा तइ सदा आम्हात निर्दया भैलि
केने नोवोलस राम-वाणी
ससार-सागरे इटो हरिसे सुदृढ नाव
जानि हरि वुलियो कल्याणी

२८ हे कर्ण सदा तोर शवद मात्रसे प्रिय
तइ शब्द मधुर जानस
कोटि अमृततोधिक परम मधुर शब्द
शुन सदा कृष्ण-नाम-यश

२९ हे मन तोर काम सङ्कल्प-विकल्प-धर्म
तेजि मिछा व्यापारसकल
सदाये सङ्कल्प मात्र करियो सुहृद मन
कृष्ण-नाम परम मङ्गल

३० शुनियो हृदय हेर ब्रह्माण्ड भितरे जत
बस्तु आछे तोक नोजोडय
ताक तेजि कृष्ण-नाम अक्षय अमृत पिया
सन्तोषक लभियो हृदय

३१ शुनियोक बुद्धि तोर केवले निश्चय धर्म
तेजि सबे बिनाशी बिषय
सदा शुद्ध सुमङ्गल अक्षय कृष्णर नाम
ताके मात्र करियो निश्चय

३२ शुन हेर अहङ्कार निचिन्त आपुन मार
मिछा अहम्ममक तेजियो
परम ईश्वर कृष्ण हुयोक ताहान दास
साधु-सङ्गे कृष्णक भजियो

३३ शुनियोक चित्त हेर परम रहस्य वाणी
तुमि शुद्ध ज्ञानर आलय
कृष्ण नित्य शुद्ध बुद्ध परम ईश्वर देव
नाछाडिबा ताहान आश्रय

३४ कृष्ण निष्ट इष्टदेव आत्मा प्रियतम गुरु
सुहृद सोदर बन्धुजन
कृष्णे मोर मति गति कृष्णत भकति रति
कृष्ण-पावे निमजोक मन

## १०. समुद्र-द्वय

३५ शान्त चिदानन्द शुद्ध अनन्त-महिमान्वित
निर्मल तरङ्ग-चय-हीन
हेनय परमानन्द अमृत-सागरे मजि
आचान्त नकरे वुद्धि-क्षीण

३६ हे हरि सार-शून्य मृगतृष्णार्णव-जले
महा श्रान्त हुया मोह पाओ
स्नान पान आचमन करोहो रमण ताते
कतोहो उपङ्गो तल जाओ

## ११. वेत्र-प्रहार

३७ हरिर गृहर द्वारे वेत्रर प्रहार योग्य
ब्रह्मा इन्द्र आदि देवजाक
हेनय द्वारत वेत्र-प्रहार पाइवार योग्य
हओ आमि कमन वराक

---

# ३. विनय

## १२. शरण

३८ मइ दुराचार केवले तोम्हार
अपराधी नारायण
क्षमियोक हरि लैयो दास करि
पशिलो हेरा शरण

३९ हे कृष्ण स्वामी तजु पावे आमि
केवल शरण चाओ
करा अनुग्रह मायार निग्रह
तेवेसे प्रभु एराओ

४० हे यदुपति मइ मूढ-मति
नजानो सेवा तोम्हार
केवल तोम्हार चरण-पङ्कजे
शरण करिलो सार

४१ पुरुष-उत्तम परम-पुरुष
परम-आनन्द स्वामी
तजु पाद-पद्म-मकरन्द आशे
शरण पशिलो आमि

४२ प्रभु भगवन्त अनन्त ईश्वर
प्रपन्न-जन-तारण
तुमि प्रियतम परम देवता
जानिया लैलो शरण

## १३. भजन

४३ जय जय जय कृष्ण कृपामय
भजिलो तोम्हार पावे
तोम्हार चरण-पङ्कजत मन
मजोक मोर स्वभावे

४४ जय जय राम जगत-कारण
जगत-जीवन स्वामी
परम देवता जानिया तोम्हार
चरणे भजिलो आमि

४५ अनादि अनन्त हे भगवन्त
भजो करि प्रणिपात
मुकुति-रसको तेजि महाजने
शरण लवे तोम्हात

## १४. नमस्कार

४६ नमो कृष्णदेव पापी वुलि केव
मोक मोर नोवोलय
पतित-पावन जानिया तोम्हात
आपुनि गैलो विक्रय

४७ नमो हरि-पद-पङ्कज-युगल
विमल सुख-सागर
अनादि अनन्त सन्त सदाशिव
भगवन्त भव-हर

४८ मोह माया राग मद मल काम
दम्भ द्वेष आदि भाव
जि गुरुजनत इसव नथाके
प्रणामो ताहाने पाव

४९ नमो नित्यानन्द जगत-कारण
वासुदेव भगवन्त
नित्य शुद्ध बुद्ध काम अनिरुद्ध
पुरुष प्रभु अनन्त

५० राम निरञ्जन दानव-गञ्जन
भकत-रञ्जन देव
तुमिसि परम गुरु नारायण
तुवा पावे करो सेव

---

# ४. अनुनय

## १५. आतुर-प्रार्थना

५१ तुमि सर्वसाक्षी आत्मा हृषीकेश
जानाहा मोर चित्तक
शरणागतक मइ आतुरक
उपेक्षा करा किसक

५२ हे कृष्णदेव मइ आतुरक
चरणे करा उद्धार
तिनि तापमय ससार-निकार
सहिते नपारो आर

५३ ए भव-सागरे मजि नारायण
आतुर भैलो आपार
दीन अनाथक तुमि कृपामय
चरणे करा उद्धार

५४ हरि ओ हरि करुणा-सागर
करिओ कृपा आम्हाक
प्रियतम आत्मा सखा इष्ट देव
मानिया आछो तोम्हाक

५५ हे हरि मइ अनाथक दाया
करा हरि एकबार
कृपा-रसे तिन्ति अरुण-वरण
चरण भैल तोम्हार

५६ हे भगवन्त भजोहो तोम्हार
अभय पद-कमले
मइ-अनाथक राखियो ईश्वर
अरुण-चरण-तले

## ১৬. পতিত-পাৱনী

৫৭ হে হৰি মোক দুৰাচাৰ বুলি
নকৰিবা পৰিহাৰ
তুমি বিনে মহা-পতিত-পাৱন
কোন দেৱ আছে আৰ

৫৮ চৰণত ধৰো কাতৰ কৰোহো
ইবাৰ নেৰিযো হৰি
পতিত-পাৱন দেৱ নাৰায়ণ
নাহিকে তোম্হাৰ সৰি

৫৯ হে হৰি তজু মাযাযে আমাক
ভাণ্ডিছে কৰি কপট
দূৰ কৰা মাযা চাপোহো তোম্হাৰ
চৰণ-ছত্ৰ-নিকট

৬০ পতিত-পাৱন ৰাম নাৰায়ণ
চৰণে মোক উদ্ধাৰা
আমি পতিতৰ পতিত-পাৱন
নামৰ পৰীক্ষা কৰা

৬১ কৃপাৰ সাগৰ দেৱকী-নন্দন
পূৰিযো মনৰ কাম
ভকতৰ সঙ্গে সদা নুগুচোক
মুখে তুৱা গুণ নাম

৬২ কোটি কোটি ঘোৰ অপৰাধ নিতে
কৰো আমি দুৰাশয
হে হৰি মোক দাস হেন মানি
ক্ষমিযোক কৃপামময

## १७. गुचायो कुमति दियोक सुमति

६३ अनादि अनन्त अचिन्त्य ईश्वर
तुमिसे नित्य निर्मल
गुचायो कुमति भजोहो केवले
तोम्हार पद-कमल

६४ बाहिरे भितरे तुमि हरि गुरु
आछाहा चैतन्य-रूपे
दियोक सुमति तुमि बिने गति
नाहिके कैलो स्वरूपे

## १८. निर्मल रति

६५ नमो नमो राम कृष्ण प्रभु देव
तुमि मोर निज गति
हुयोक सदय जिमते रहय
तोम्हात निर्मल रति

६६ नमो नमो कृष्ण तोमार भकति
मुकुतितो करि बले
मोर ताके मन दियोक शरण
अरुण-चरण-तले

६७ हे कृष्ण कृपामय प्रभु मोक
करा कृपा एहिमान
तोम्हार चरणे रहोक आम्हार
सदाय निर्मल ज्ञान

६८ जय जगवन्धु जगत-कारण
नारायण निराकार
केवले तोम्हार चरण-पङ्कजे
रहोक रति आम्हार

६९ दीन-दायाशील देव दामोदर
दीनक नेरियो मोक
हेन कृपा करा तजु पावे मोर
सहजे रति मिलोक

७० तोम्हार चरण-सेवार गोविन्द
नजानो एको उपाय
जिमते सेवात रहिवो करुणा
करिते हरि जुवाइ

७१ हे प्राण हरि दान्ते तृण धरि
मागोहो तोम्हार पावे
मोर मन मजि तोम्हार पावत
रहोक हरि स्वभावे

## १९. सङ्कटमोचनी

७२ जर ताप पीडा मरण समये
करा हरि कृपा मोक
तजु गुण-नाम श्रवण-स्मरण-
वचन-गोचर होक

७३ गोपिनीर धन व्रजर जीवन
मोहन राम गोविन्द
परम सादरे शिरे तुलि धरो
तजु पद-अरविन्द

## २०. वयस गोवाइलो

७४ काल-ग्रस्त हुया भैलो अचेतन
वयस गोवाइलो हेले
वान्धव कृष्णर नामक नलैलो
हरि-भकतर मेले

७५ तुमि नित्य निरञ्जन नारायण
आमिओ अश तोमार
तजु सेवा-चोर पाया महामाया
मुहिले मन आमार

७६ किनो अपराध करि आछो आमि
माधव वान्धव प्राण
नाम धरि डाको हियात थाकिया
केने नेदा समिधान

## २१. अमोघ अपराध

७७ कतनो अमोघ अपराध हरि
करिया आछो प्रचुर
वुद्धित थाकिया नेदाहा सुवुद्धि
कृपार हुया ठाकुर

७८ जिहेतु तोम्हार चरण-पङ्कजे
नभजिलो नारायण
सिहेतु अनादि अविद्या आम्हार
करिले ज्ञान उछन्न

७९ तुमि निज पितृ गुरु इष्टदेव
नभजो तोम्हार पावे
एहि दोषे मोक यम-दूते धरि
यातना दुख भुन्जावे

८० तुमि प्रिय आत्मा परम देवता
तोमात भैलो विमुख
एतेके तोम्हार मायाये आम्हाक
दिलेक ससार-दुख

---

## ५. आर्ति

### २२. नियन्ता माधव

८१ प्रकृति पुरुष दुइरो नियन्ता माधव
समस्तरे आत्मा हरि परम वान्धव
नमो हरि नारायण राम राम राम
सर्व-धर्म-शिरोमणि तुवा गुण-नाम

### २३. अमूल्य भक्ति

८२ हे प्राण-वन्धु कृष्ण कृपार ठाकुर
अणु एक करा दाया माया हौक दूर
जय जय कृपामय देव यदुपति
तोमार चरणे मागो अमूल्य भकति

८३ पतित पड़िया रैलो ए भव-सागरे
पतित-पावन नाम भैल किवा तरे
अरुण चरणे मइ पापीक तारियो
पतित-पावन नाम साफल करियो

८४ आतुर भैलोहो हरि विषय-विकले
करियो उद्धार मोक चरण-कमले
हे कृष्ण कृष्ण नाथ करा परित्राण
तनु-नाव वुरि आसे नाहिके गियान

८५ नाम-धन दिया मोके किना वनमाली
दास पाया नलवा कमन ठाकुरालि
निज दास करि हरि मोके किना किना
आन धन नलागय नाम-धन विना

८६ जय जय राम कृष्ण शरण तोम्हार
कृपार सागर कृपा करा एकबार
दियो दरिशन पावे पशिलो शरण
भकतजनर धन तुमि नारायण

## २४. कमने भजिबो हरि

८७ कमने भजिवो हरि चरण तोम्हार
दुर्घोर मायाये मन मुहिले आम्हार
हे हरि मोरे प्राण-जीवन मुरारि
अनाथर नाथ भकतर भयहारी

## २५. केशवादि नामावलि

८८ केशव कमलाकान्त अनन्त अनादि
नित्य निरञ्जन शुद्ध बुद्ध वेद-वादी
जय जय जगत-जनक जगजीव
अनन्त अच्युत सनातन सदाशिव

---

## ६. उद्‌बोधन

### २६. श्रेष्ठ-निरञ्जन-सुन्दर-पावन

८९ कृष्ण एक देव दुख-हारी काल मायादिरो अधिकारी
कृष्ण विने श्रेष्ठ देव नाहि नाहि आर
सृष्टि-स्थिति-अन्तकारी देव तान्त विने आन नाहि केव
जानिबा विष्णुसे समस्त जगते सार

९० नमो नमो नित्य निरञ्जन नारायण शिव सनातन
अनादि अनन्त निर्गुण गुण-नियन्ता
परम पुरुप भगवन्त नाहि पूर्वापर आदि अन्त
तुमिसे चैतन्य समस्त भव-भावन्ता

९१ ब्रह्मा महादेव लक्ष्मीदेवी काय-वाक्य-मने थिर करि
परम आनन्दे चरण सेवन्त जार
सदा जन्म-जरा-मृत्यु-हीन श्रीमन्त सुन्दर गुणनिधि
विष्णुत विनाइ कोन देव आछे आर

९२ जार पादोदके देवी गङ्गा जार वाक्ये हुया आछे वेद
परम पतितो तरय जाहार नामे
सृष्टि-स्थिति-प्रलयर जिटो परम कारण नारायण
हेन ईश्वरक नभजय कोन कामे

### २७. पार-पारः

९३ अपार ससार सिन्धु आर विष्णुसे परम पार, जत
पार आछे ताते परम्परमात्मा रूपे
तेन्ते तुमि जाना ब्रह्म-पार पर-पार-भूत जत पार
तासम्बार पार विष्णुसे पार स्वरूपे

## २८. अभ्यर्थना

९४ वसुदेव निगदति हासि साक्षाते विदित भैल आमि
तुमिसि पुरुष-प्रकृतितो करि पर
समस्ते जीवर बुद्धि-साक्षी केवल-आनन्द अनुभव
स्वरूपे सुखर सागर देव ईश्वर

९५ हे कृष्ण जत जीव नित्य तिनि तापे हुया सन्तापित
दुर्घोर ससार-तापत परि आछय
तजु पद श्वेत-छत्र-प्राय अमृत वरिषे सर्वदाय
तार छाया बिने नेदेखो आर आश्रय

९६ वलि निगदति यदुपति राम राम राम राम राम
किनो कृपा मोक करिलाहा नारायण
देवरो दुर्लभ आतिशय राम राम राम राम राम
गृहते थाकिया देखिलो तजु चरण

## २९. चेतना

९७ ब्रह्मा आदि करि जीव जत राम राम राम राम राम
माया-शय्या माजे आछय घुमटि जाइ
तुमिसे चैतन्य सनातन राम राम राम राम राम
आमि अचेतन नियोक नाथ जगाइ

९८ क्षुद्र सुखे वहु आशा करि भव-कूपे जीव आछे परि
काल-सर्पे दशि हराइल चेतन तार
मोक्ष-रूप तजु वाक्यामृत कृपाये सिञ्चिया प्रति नित
दायामय कृष्ण करियो ताक उद्धार

## ३०. गजेन्द्र-मोक्ष

९९ सरोवरे ग्राहे धरि आछे गजेन्द्रे पीडाक पाया पाछे
आकाशे गरुड-कन्धे चक्र धरि हरि
देखि सुवर्णर पद्म धरि बोले दुखे आर्तनाद करि
नमो भगवन्त गुरु लैयो दास करि

## ३१. कृष्ण-पञ्जर

१०० हे कृष्ण तजु पाद-पद्म-पञ्जर भितरे मोर मन-
राजहस पशि थाकोक प्रभु सर्वथा
प्राण-प्रयाणर समयत कफ वात पित्त आदि जत
कण्ठ-निरोधने तोमार स्मरण कथा

## ३२. वानप्रस्थाश्रम

१०१ हे कृष्ण पुत्र-पत्नी-सङ्ग तेजि तजु पद चिन्ति नित
गर्व-शून्य सन्तसवर आश्रमे जाइवो
तासम्वार मुख-पद्मे वाज हुइवे तजु कथामृत-नदी
ताते मग्न हुया देहार हात एडाइवो

## ३३. खेद

१०२ आपुन नामक वहुतर करि निज सर्व शक्ति दिया
कालर नियम निविहिला स्मरणत
एतादृशी तव कृपा हरि मोहोर दुर्दैव देखा किनो
अनुराग प्रभु नभैल तजु नामत

१०३ कत महादुखे पुण्य करि अपवर्ग-योग्य नर-तनु
पाया पृथिवीत विषयत मजि रैल
इटो खेद हरि-सेवा तेजि आपुनाक आत्मघात करि
सिटो महापापी आपुनि वञ्चित भैल

## ३४. निजगृह

१०४ चारियो वेदर चारि अक्षर सार काढि आनि ब्रह्मादेवे
वेकत करिया थैला नारायण-वाणी
सेहि नारायण-नाम गाया शुद्ध करो आमि चित्त-काया
हरि-सन्तोषर कारण आन नजानि

१०५ कृष्ण-यशे चित्त-धौत हुया समस्ते क्लेशक तरि पुनु
कृष्ण-दासे कृष्ण-चरण-मूल नेडय
सकले सम्पूर्ण निज-गृह पथिकसकले पाया पुनु
दुख एडाइ जेन सिटो गृह नछाडय

## ३५. दासदासानुदास

१०६ नोहो जाना आमि चारि जाति चारिओ आश्रमी नोहो आति
नोहो धर्मशील दान-व्रत-तीर्थ-गामी
किन्तु पूर्णानन्द-समुद्रर गोपी-भर्ता-पद-कमलर
दासर दास तान दास भैलो आमि

---

# ७. काकूति

## ३६. सत्ये सत्ये पशिलो शरण

१०७ यादव यदु-नन्दन माधव मधु-सूदन
तुमि नित्य निरञ्जन नारायण
तोम्हात लैलो शरण

१०८ इवार करुणामय हरि कमलापति
मोरे नछाडिवा नारायण
अरुण चरण-तले हरि कमलापति
सत्ये सत्ये पशिलो शरण

१०९ हरि-चरणत शरण लैलो । ए हरि नारायण
मानवी जनम साफल कैलो । ए हरि नारायण

## ३७. भुवन-मोहन

११० भुवन-मोहन राम भजिलो तोमार पाव
महा महा पापी जार नाम जपि
उत्तम पदक पाय

१११ राम कृष्ण नारायण निरञ्जन निराकार
निर्विकार निरामय हरि
चिदानन्द सदानन्द पुरुष परमानन्द
भजो तुवा चरणत धरि
हरि राम विभु प्रभु अनन्त दैत्यारि

## ३८. भकति-प्रदीप चाओं

११२ किमते भकति करिबो तोमात हरि ए
मइ मूढ-मति नजानो तार उपाय। राम राम
महाबलवन्त दुर्बासना घोर हरि ए
आमार मनक तेजिया दूर नजाय। राम राम

११३ तोमार मायाये मन मुहि आछे हरि ए
अज्ञान-आन्धारे परिया पार नपाओ। राम राम
अभय चरणे शरण पशिलो हरि ए
तुवा गुण-नाम-भकति-प्रदीप चाओ। राम राम

११४ भकति मिनति प्रणति नजानो हरि ए
मोत परे ज्ञान-शून्य हीन-मति नाइ। राम राम
तुमि प्रभु कृपा-रसेर सागर हरि ए
दियो मोक तुवा पद-छाया-तले ठाइ। राम राम

## ३९. नजानो एत दिन

११५ हरि ए करुणा-सिन्धु जीवन-बन्धु
गति मति तुमि नारायण
तुवा गुण-नाम भकतर महाधन

११६ पतित वुलिया मोके हरि हरि ओ राम
तेजिते नपारा नारायण
परम करुणा-गुणे हरि हरि ओ राम
नाम धरिछा पतित-पावन

११७ मोके कृपा करा हरि ए
दान्ते धरो तृण माथे धरो तृण
तुमि कृपामयक नजानो एत दिन
मोके कृपा करा हरि ए

## ४०. काकूति-वाणी

११८ पतित-पावन वुलि नारायण ए
परम पतितें डाकय आतुर हुया
तजु वेद-वाणी आमि आछो शुनि ए
महा महापापी तरे तजु नाम लैया

११९ तुवा गुण-नाम अमृत-आशाय ए
तोमार चरणे बिका गैलो मूढमति
चरणत धरो कातर करो ए
मइ अनाथक नछाडिबा यदुपति

१२० तोमार सेवक भैलो नारायण ए
निचय तोमार दिबाक लागे प्रसाद
निज भृत्य करि लैले गोपीनाथ ए
तजु कृपामय मिलय कोन प्रमाद

१२१ हे दायाशील देव दामोदर ए
तोमार चरणे बोलोहो काकूति-वाणी
मोक निज दास करि लैले हरि ए
कहियो कृपाल तोम्हार कि हय हानि

१२२ परम कृपालु हुया यदुपति ए
किनो अपराधे मोक भृत्य परिहरा
शास्त्रतो प्रसिद्ध अज्ञानतो हरि ए
जिटो नाम लवे ताके मोर वुलि धरा

१२३ ज्ञान-शून्य आति पशु-पक्षी जाति ए
ताको अनुग्रह करि आछा कृपामय
आके जानि हरि शरणे पशिलो ए
आमाक तोम्हार तेजिते उचित नय

१२४ तोमारेसे निज भृत्य भैलो हरि ए
कृपार सागर तुमि मोर निज स्वामी
मइ अनाथक नवञ्चिबा हरि ए
तजु सेवा-रस आशा करि आछो आमि

१२५ बेदर गुपुत बित्त नारायण ए
देवकीत हन्ते साक्षाते भैल विदित
जीवर तरण-हेतु नारायण ए
प्रचारिला निज यश-धर्म बिपरीत

१२६ भकतर वश्य हुइवार शङ्काय ए
जोनो मोक तुमि दास परिहरा हरि
इटो शङ्का हरि दूरते तेजिया ए
लैयोक तोमार भृत्यर अधीन करि

१२७ तोमार नामर महिमा देखिया ए
आन जत काम दूरते तेजिया थैलो
तजु पद-सेवा-रसक आशाय ए
तोमार एकान्त भृत्यर किङ्कर भैलो

१२८ सहज-कृपालु-गुणक प्रकाशि ए
धरि आछा हरि भकत-वत्सल नाम
धेनु जेनमते वत्सक पालय ए
तुमि सेहिमते भकतक पाला राम

## ४१. स्वातन्त्र्यापराध

१२९ आमि जत जीव तोमार पालन
हरि हरि हरि हरि ए
तुमिसे पालिया फुरा हुया अन्तर्यामी
आवे जेवे निज भृत्य वुलि पाला
हरि हरि हरि हरि ए
तेवेसे कृपाल कृतकृत्य हओ आमि

१३० तुमि जाक पाला सिओजन आमि
हरि हरि हरि हरि ए
ससार-निकार भुञ्जिया फुरो वहुत
तोमार अधीन हुया कोने आमि
हरि हरि हरि हरि ए
भैलोहो स्वतन्त्र इटो किनो अदभुत

१३१ तोमाक परम ईश्वर नमानि
हरि हरि हरि हरि ए
महा अहङ्कारे द्रोह आचरिलो आमि
आवे तजु पदे शरण पशिलो
हरि हरि हरि हरि ए
मइ द्रोहियार दोप क्षमा करा स्वामी

१३२ दास हुया तजु सेवा नकरिलो
हरि हरि हरि हरि ए
इटो घोर अपराधर चिकित्सा नाइ
तुमि पुनु प्रभु सहज-कृपालु
हरि हरि हरि हरि ए
शरण पशिलो क्षमिवे प्रभु जुवाइ

---

# ८. मिनति

## ४२. शकतिर पति

१३३ अचिन्त्य अनन्त शकतिर पति
हरि हरि हरि हरि ए
तुमि कृपामय देव अगतिर गति
तुमि सत्य सनातन सदाशिव
हरि हरि हरि हरि ए
तोमार चरणे मागोहो निर्मल रति

## ४३. अबिद्या-सागरे मजिलो

१३४ यादव यदु-नन्दन मुकुन्द मुरबिनाशी
अविद्या-सागरे मजिलो माधव
उद्धार करियो आसि

१३५ जीवन यादवराय सेवोहो तोमार पाय
राम नेरिबा नफर-दाय
तुवा पावे रति जिमते करिबो
दियोक नाथ उपाय

१३६ यादव जय यदुपति तोमार चरणे लागो
श्रवण-कीर्तन निर्मल भकति
काकूति करिया मागो

१३७ जय यदुपति यादव तुमि अगतिर गति
दान्ते तृण धरि तोमार चरणे
मागोहो साधु-सङ्गति

१३८ दीन-दायाशील यादव सेवक लैयो उद्धारि
दान्ते तृण करो चरणत धरो
नेडिवा मोक मुरारि

## ४४. करुणासागर+करुणासिन्धु

१३९ करुणामय करुणासागर कृपार करुणासिन्धु
तोमार कृपार आमि नोहो पात्र
तुमि पुनु दीनवन्धु

१४० मोर प्राण-वन्धु गोविन्द सेवक करिया लैयो
आन एको काम नमागो, तोमार
भृत्यर सङ्गत थैयो

१४१ राम कृष्ण हरि गोविन्द दीन-दायागील स्वामी
तोमार चरणे सहज वासना
शरण मागोहो आमि

१४२ राम कृष्ण हरि गोविन्द सेवक भैलो तोमारे
अभय चरणे शरण पशिलो
चुरियो माया हामारे

१४३ गोविन्द गोपाल गोपीनाथ दया नछाडिवा मोरे
अपार ससार आर नाहि पार
मजिलो ए दुख घोरे

## ४५. मने लैलो सार वाछि

१४४ राम राघव रघुपति ए
तुमि देव अगतिर गति ना हे
तुवा पद-कमलर मकरन्द-रसे रति
करिया थाकोक मोर मति ना हे

१४५ जय जय यदुपति ए
तुवा पावे पशिलो शरण ना ए
भाल कथा शुनि आछि मने लैलो सार वाछि
तुवा नाम पतितपावन ना ए

## ४६. सच्चिदानन्द

१४६ चिदानन्द राम सदानन्द हरि
नित्यानन्द कृष्ण मोक लैयो दास करि

१४७ हरि ओ तुमि आनन्द-सिन्धु
हामो भिक्षारी मागो एक विन्दु

## ४७. निर्गुण गुणधाम

१४८ ए राम राम कृष्ण राम नारायण
तजु पद-कमले मजोक मेरि मन
ए राम राम कृष्ण राम कृष्ण राम
तुमि गुण-नियन्ता निर्गुण गुणधाम

---

# ९. दैन्य

## ४८. कि काम करिलो आमि

१४९ ए हरि हरि हरि हरि
कि काम करिलो आमि
साधु-सङ्ग लैया तोमाक नभजि
भैलो किनो अधोगामी

१५० निज दास हुया सेवाक तेजिलो
एइ दोषे घोर आपदे मजिलो
तुमिसि सुहृद आत्मा प्रियतम
तोमाक नभजो कि मइ अधम

१५१ तुमि निज पितृ गुरु इष्ट मोर
मइ मन्दमति भैलो सेवा-चोर
अधमको तारे तोमार भकति
तथापि तोमाक नभजो कुमति

१५२ इष्ट देव बुलि तोमाक नधरो
निकार भुञ्जिया ससारते मरो
तुमिसे केवले करुणा-सागर
तोम्हाक नभजो कि मइ पामर

१५३ आवे कृपामय दियोक शरण
दोष मरिषण तोमार चरण
इवार ईश्वर नछाडिबा मोक
मोर मन मजि तोमाते रहोक

## ४९. अनात्मनि आत्मबुद्धिः

१५४ दुर्वार दुःसङ्ग दुर्वासना दुष्ट
हरि हरि हरि हरि ए
अनादि अविद्या आपुनि भैलो मोहित
अनात्मा देहक आत्मा-बुद्धि करि
हरि हरि हरि हरि ए
तुमि परमात्मा ईश्वरे भैलो वञ्चित
१५५ आत्यन्तिक सुख तजु पद-सेवा
हरि हरि हरि हरि ए
सेवा परिहरि सि सुखे भैलो वञ्चित
मायामय घोर संसार-निकार
हरि हरि हरि हरि ए
ताके सुख मानि मग्न भैल मोर चित्त

## ५०. प्राणप्रभु पीताम्बर ए

१५६ तुमि प्राण-प्रियतम सुहृद परम देव
प्राण-प्रभु पीताम्बर ए
तुमिसे केवले आत्मा मोर
हरि हरि तुमिसे परम आत्मा मोर
तोमाक नजानि जड मिछा शरीरक मइ
प्राण-प्रभु पीताम्बर ए
आत्मा बुलि भैलो सेवा-चोर
प्राण-बन्धु किना मइ अज्ञानी दुर्घोर हरि ए

## ५१. मोर प्रभु नारायण ए

१५७ तुमि नित्य शुद्ध वुद्ध निर्मल निर्गुण देव
मोर प्रभु नारायण ए
स्वरूप आनन्दे सदा सुखी
हरि हरि तुमि निजानन्दे सदा सुखी
आमि मूढमति घोर अविद्या-सागरे मजि
मोर प्रभु नारायण ए
तोमाक नजानि भैलो दुखी
हरि हरि स्वरूप नजानि भैलो दुखी हरि ए

१५८ अखण्डित सदा शुद्ध चैतन्य-शक्तिर वले
मोर प्रभु नारायण ए
तुमि दूर करि आछा माया
हरि हरि तोमार निकटे नाहि माया
तोमाक नभजो पदे मायाये मुहिले मोक
मोर प्रभु नारायण ए
आवे कृपामय करा दाया
हरि हरि मायाक निवारि करा दाया हरि ए

१५९ हे कृष्ण तुमि निज आत्मा प्रियतम गुरु
मोर प्रभु नारायण ए
परम ईश्वर भयहारी
हरि हरि तुमि इष्ट देव भयहारी
एतेके जानिया तजु चरणे शरण लैलो
मोर प्रभु नारायण ए
नछाडिवा ड्वार मुरारि
हरि हरि लैयो मोक मायाक निवारि हरि ए

## ५२. दीनबन्धु दामोदर ए

१६० देवकी-नन्दन देव देवकी-नन्दन देव
दीनबन्धु दामोदर ए
हरि हरि चरणे उद्धार करा मोक
प्राण-बन्धु इवार नेडिबा हरि मोक
भकति मिनति तुति प्रणति नजानो मइ
दीनबन्धु दामोदर ए
हरि हरि आवे मोर केन गति होक
प्राण-बन्धु मोर मन तोमात रहोक हरि ए

१६१ मनुष्य-योनिर कर्मे नि शेष योनित फुरि
दीनबन्धु दामोदर ए
हरि हरि वारे वारे भुञ्जिलो अपार
दीनबन्धु कतवा भुञ्जिलो नाहि पार
इवेलि तोम्हार दुइ चरणे शरण लैलो
दीनबन्धु दामोदर ए
हरि हरि नकरिवा मोक परिहार
प्राण-बन्धु चरणत राखियो इवार हरि ए

१६२ पुनु पुनु नर-तनु लभिया तोमाक तेजि
दीनबन्धु दामोदर ए
हरि हरि ससारे भ्रमिलो असख्यात
दीनबन्धु कतबा करिलो आयाजात
इवेलि करुणामय तोमार किङ्कर भैलो
दीनबन्धु दामोदर ए
हरि हरि रति मोर रहोक तोमात
प्राण-बन्धु चरणत करो प्रणिपात हरि ए

---

# १०. कारुण्य

## ५३. भाल भारसा पाया आछि

१६३ रामर नामेसे अमिया झुरे
भकत-जन-मनोरथ पूरे

१६४ भाल भारसा पाया आछि हरि करुणामय
राम कृष्ण कृपार ठाकुर
राम बुलिते पापी तरे हरि करुणामय
सकल आपद होवे दूर

१६५ भकतसवे राम-नाम गावे
काल-माया डरे तरतरावे

## ५४. दुगुटि अक्षर=बिज्ञानप्रदीप+अनपायिनीभक्ति

१६६ दुगुटि अक्षर राम-नाम
श्रीराम-नाम अमिया-माधुरि झुरे
अति सुकोमल परम मङ्गल
सवे मनोरथ पूरे

१६७ जय जय नित्य निरञ्जन
नित्य निरञ्जन देव शिव सनातन
परम अभय तोमार चरण
ताप-तिनि-विनाशन

१६८ हे कृष्ण दीन-दायाशील
दीन-दायाशील दाया नछाडिबा मोक
अज्ञान-तिमिर नाशिया
विज्ञान-प्रदीप प्रभु दियोक

१६९ हे प्राण-प्रभु कृष्णदेव
प्रभु कृष्णदेव दीनक करियो दाया
परम तापिते मागोहो तोमार
शीतल चरण-छाया

१७० प्राण प्रियतम यदुदेव
दियो मोक एहि दान
करायो तोम्हार चरण-सेवार
सन्तोषे अमिया-पान

१७१ नमो राम कृष्ण सदाशिव
कृष्ण सदाशिव तुमि जगतर पतिं
अपाय-रहित मागोहो भकति
चरणे करि प्रणति

